## दिगम्बर जैन सम्मेदाचल विकास कमेटी

सभी को कमेटी **यह सूचना दे रही है कि तीर्थराज के लिए दान राशि सीधे "श्री दिगम्बर जैन सम्मेदाचल विकास कमेटी"** के नाम से ड्राफ्ट चैक या किसी बैंक शाखा के नाम ही भेजे या कमेटी के अध्यक्ष भागचन्द पाटनी सस्थापक राजेन्द्र जैन उपाध्यक्ष पुखराज ठोल्या या प्रचार मत्री श्री पवन कुमार को ही दान दें **अन्य किसी को नहीं देवें।**

**वर्षायोग (कर्नाटक) –**

पेटर वार जिला बोकारो मे उपाध्याय ज्ञान सागर जी का पावन वर्षायोग सम्पन्न हो रहा है।

**बेलगाम–**

श्री नेमिनाथ दि जैन मदिर मे श्रेयास नाथ निर्वाण दिवस एव रक्षाबधन पर्व सानद सम्पन्न हुआ।

**आचार्य श्री विद्यासागर जी** के परम **शिष्य 108 श्री सुखसागर जी मुनिराज का चार्तुमास बेलगाम नगरी में हो रहा है।**

## गणेश प्रसाद वर्णी स्मृति पुरस्कार

स्याद्वाद महाविद्यालय भदैनी वर्णी जी की स्मृति मे जैन साहित्य की विविध विधाओं पर मौलिक· सृजनात्मक चिन्तन, शोध·परक लेखन कार्य के प्रोत्साहन हेतु प्रत्येक वर्ष ससम्मान पॉच हजार रुपये के पुरस्कार का घोषणा की गई है। 1994 के पुरुस्कार हेतु 30 दिसम्बर 1994 तक लेखक अपनी कृति की चार प्रतियॉ सयोजक श्री गणेश वर्णी साहित्य पुरस्कार समिति श्री स्याद्वाद महाविद्यालय भदैनी वाराणसी 221001 को भेज सकते है। नियमावली इसी पते से प्राप्त करे। **बाबूलाल**

**श्रावस्ती तीर्थ पर पंचकल्याणक प्रतिष्ठा**

**श्रावस्ती जिला बाइराइच** (उ.प्र.) मे दिनाक 7 दिसम्बर 94 से 12 दिसम्बर 94 तक नवीन चौबीसी व विशाल भव्य मदिर की पचकल्याणक प्रतिष्ठा होने जा रही है। जिसमे राष्ट्रपति प्रधानमत्री के साथ अन्य मत्रिगणो के पधारने की पूर्ण सम्भावना है।

# सर्वोदय तीर्थ अमरकंटक में

- कार्तिक पूर्णिमा दिनांक 18–11–94 (शुक्रवार) को शान्ति विधान एव वार्षिक मेले का आयोजन हो रहा है। श्रावक गण इस महोत्सव में पधार कर धर्मलाभ अर्जित करते हुऐ नव निर्माणाधीन तीर्थक्षेत्र के विकास मे स्वेच्छानुसार अर्थ सहयोग प्रदान कर स्वजीवन मगलमय बनावे।
- सर्वोदय तीर्थक्षेत्र अमरकण्टक में **अन्नपूर्णा योजना** प्रारम्भ की गई है। इस योजना के अर्न्तगत क्षेत्र पर आने वाले यात्रिगणों को नि:शुल्क भोजन की व्यवस्था उपलब्ध है। इस योजना के अध्यक्ष है **श्री बाबूलाल जी जैन** एव महामत्री है **श्री महावीर प्रसाद जी सेठी।**
- सर्वोदय तीर्थक्षेत्र अमरकण्टक में निकट भविष्य मे एक **विकलांग केन्द्र** की स्थापना की जा रही है। योजना को क्रियान्वित करने हेतु 4 सदस्य विगत तीन माह से जयपुर (राज ) मे प्रशिक्षण प्राप्त कर रहे है।
- सर्वोदय तीर्थ अमरकण्टक में आदिवासियों के स्वास्थ्य कल्याण हेतु एक **चलित चिकित्सालय** लगभग 6 माह में प्रारम्भ हो रहा है। इस चिकित्सालय हेतु एक 407 टाटा गाड़ी का आर्डर दिया जा चुका है।
- सर्वोदय तीर्थ अमरकण्ट मे 21 कमरों का निर्माण तो विगत वर्षों में हो ही चुका है वर्तमान मे सुविधायुक्त 12 कमरों का निर्माण भी पूर्ण हो चुका है। इसी के साथ एक बड़ा हाल भी तैयार हो चुका है।

धर्मानुरागियों से विनम्र निवेदन है कि इस नव निर्मित क्षेत्र पर पधार कर धर्मलाभ लें तथा क्षेत्र विकास में अपना स्नेह प्रदान करने की अनुकम्पा करे। – स्वरुप चन्द जैन सोगानी।



आचार्य श्री विमल सागर जी
महाराज
जन्म जयंती महोत्सव

# अवलोकित पथ

## वर्णीभूषण प्रतिष्ठाचार्य पं. पारसमल जैन शास्त्री, भोपाल (म.प्र.)

आपका **जून–जुलाई 94 अंक कुन्दकुन्द वाणी मासिक** का प्राप्त हुआ। आपने इस अंक में **विद्याष्टकम् स्तोत्र**, मुनि परम्परा (श्री कुन्दकुन्दाचार्य की परम्परा के **आचार्य विद्यासागर जी महाराज** के सम्बंध में **मुनिश्री 108 श्री नियम सागर जी** ने चित्रबंध शैली में रचनाकार बीसवीं सदी में भी मुनि परम्परा जीवित रखने का जो वन्दनीय प्रयास किया उसे आपने कुन्दुन्दवाणी में प्रकाशित कर जैन समाज को मुनियों के प्रति आदर भाव/ आस्था व्यक्त करने मे पुनीत कार्य किया है। अंक पठनीय प्रशंसनीय एव जैन मन्दिरों में तथा जैन सस्थाओं में रहने योग्य है।

## श्री छोटेलाल जैन, सीपरी बाजार, झांसी (उ.प्र.)

आपका **आचार्य विद्यासागर दीक्षा विशेषांक** (जून–जुलाई 94) अक जैन समाज के लिए धरोहर है। विश्वास है आपके द्वारा किया गया यह अद्वितीय प्रयास सदियो–सदियों तक याद किया जायेगा। श्री सम्मेद शिखर के ऊपर जो आजकल विवाद चल रहा है उस पर भी आप एक अक प्रकाशित करेंगे, ऐसी अपेक्षा करता हू

## सन्ध्या जैन ''श्रुति'' जबलपुर (म.प्र.)

आपके प्रकाशन एव सम्पादन मे प्रकाशित **कुन्दकुन्द वाणी मासिक का आचार्य श्री विद्यसागर जी महाराज** दीक्षा विशेषांक (जून–जुलाई 94) पढा। अंक बहुत अच्छा लगा। सारगर्भित सम्पादकीय तो इस पत्रिका की गरिमा और भी बढा देती है। आश्चर्य तो तब होता है जब आप कामर्स विषय मे ग्रेजुएट होने के बाद हिन्दी इतनी सुन्दर लिखते हैं। निश्चित ही यह पत्रिका जैन साहित्य जगत मे एक विशिष्ट स्थान बनायेगी।

*प्रगति प्रतीक बने कुन्दकुन्दवाणी।*
*हो यह जन–मन की कल्याणी।।*

## राजेन्द्र ''रतन'' जबलपुर (म.प्र.)/ अध्यक्ष धार्मिक एवं सास्कृतिक समिति (श्री दिगम्बर जैन पंचायत सभा, जबलपुर)

### जून–जुलाई 94 पावन अंक, –कुन्दकुन्द वाणी के प्रति

शब्द नहीं कोई जिव्हा मे, कहने को कुछ शेष नही।
कैसे करुं वन्दना तेरी, कोई ऐसी सूझ नही।
विद्याष्टकम अमूल्य निधि है, जिसका कोई मूल्य नहीं।
विद्या की यह पावन निधि है ज्ञान भरा पावन भण्डार।
जो अनुशरण करेगा उसका, भव सागर से होगा पार।
कुन्दकुन्द वाणी परिभाषा, छन्दों की पूरी गाथा।
सदा बहे पावन सरिता सी, निर्झर निर्मल यह गंगा सी।
''रतन'' कामना यही हमारी, घर घर पहुचे कुन्दकुन्द वाणी।।

## शलभ 748 गढ़ा– जबलपुर (म.प्र.)

आपके प्रकाशन एवं मार्गदर्शन में प्रकाशित **कुन्दकुन्द वाणी मासिक का जून–जुलाई 94 आचार्यश्री विद्यासागर महाराज विशेषांक** में समाविष्ट सामग्री इतनी रोचक लगी कि बयान नहीं कर सकता। वैसे मैंने इससे पूर्व के अको को भी सरसरी दृष्टि से देखा लेकिन यकीन मानिये यह पहला अक है जिसे मैने आदि से लेकर अत तक पढा। विद्याधर से विद्यासागर तक की यात्रा का सक्षिप्तीकरण, अनेक विद्वानों, सन्तो, कवियो की लेखनी एवम् आपकी सम्पादकीय का जादू इन सभी विषय सामग्री का एक साथ एक ही अक मे समाविष्ट करने का आपका प्रयास निश्चित ही सदैव याद किया जाता रहेगा। आगामी अकों के लिए मेरी शुभामनाएँ स्वीकारें।

## श्री वीरेन्द्र जैन, चीचली (नरसिंहपुर) म.प्र.

भाई जी। **जून–जुलाई 94 का प्रकाशित अंक कुन्दकुन्द वाणी विशेषांक प्राप्त हुआ।** अंक देखकर बेहद प्रसन्नता हुई। रगीन पृष्ठों में मुद्रित चित्रो ने मन मोह लिया। **मुख पृष्ठ पर आचार्य विद्यासागर जी** का चित्र पूज्यनीय बन गया है। आपके इस पत्रिका के बारे में हमारा विचार यह है कि सूर्य को यदि दीपक का प्रकाश दिखा कर किसी से रोशनी के बारे में सलाह ली जाये तो वह कैसा लगेगा? **कुन्दकुन्द वाणी** तो चमकते सूर्य के समान है। और चन्द्रमा के समान शीतल है। आपके प्रकाशन में यह उच्च स्तर पर सदैव बनी रहे यही कामना है।